अगर वह नख्ले[1] कुदरत रंगो बू ज़ाहिर न फ़रमाता ।
गुलिस्तानेदो[2] आलम किस रविशसे[3] ताज़गी[4] पाता ॥
फला फूला वो नख्लेआसा[5] कहा जिसने किया दाता ।
जगतमाता, जगतमाता, जगतमाता, जगतमाता ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २१ ॥

मचा जब ग़ुल कि दस्ते[6] शुंभसे तकलीफ़ पायी है ।
दोहाई है दोहाई है दोहाई है दोहाई है ॥
महारानीने की इस रंगसे जंग आज़माई है ।
कि पीरेचर्ख[7] की अक्ले रसा चक्करमें आई है ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २२ ॥

मुक़ाबिल मिस्ले आईना दग़ासे जब कि शुंभ आया ।
तो कैसे कैसे किस किस सूरतोंसे क़त्ल फ़रमाया ॥
हुये आसारेमहशर[8] तब ये लबपर हर बशर लाया ।
तरहहुमहो तरहहुमहो तरहहुमहो महामाया ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २३ ॥

लड़ा जब चंडमुंड आकर तो कैसे शानसे मारा ।
मियाने सेहने[9] मक़तल खींच ख़ंजर म्यानसे मारा ॥
दिलावर जिस क़दर राक्षस थे सबको जानसे मारा ।
बहुत तीर अफ़गनों[10] को एकदममें बानसे मारा ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २४ ॥

ग़ज़बसे रज़्मगाहमें[11] रक्तबीज इक आनमें मारा ।
मिटाया दो जहांसे ख़दशों[12] ओ ख़ौफ़ो ख़ललसारा ॥
बजुज़ ज़ाते मुबारिक कौन हो सकता था रज़्मआरा ।
करा[13] हिम्मत करा कुदरत करा ताक़त करा यारा ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २५ ॥

लड़ाई की उरूसे[14] फ़तहसे मिल मिलके देवीने ।
सदा कुश्तोंके[15] पुल बाँधे हैं पलमें मेरी देवीने ॥
दिया पानी न पीने सरकशों[16] को हिल्के देवीने ।
निकाले हौसले सब रज़्मगहमें दिलके देवीने ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २६ ॥

दग़ामें आबो ताबो तेज़िये शमशीर हैं दुर्गा ।
कहीं बुर्रिश[17] कहीं ख़ूंरेज़िये शमशीर हैं दुर्गा ॥
शररबारी शररअंगेज़िये शमशीर हैं दुर्गा ।
ग़मो[18] चम और क़यामत खेज़िये[19] शमशीर हैं दुर्गा ॥

१ आपकी मायाका वृक्ष। २ सारे संसारका बाग। ३ भाँति। ४ उन्नति। ५ आशावृक्ष। ६ शुम्भदैत्यके हाथसे। ७ वृद्ध आकाश। ८ प्रलयचिह्न। ९ रणांगणके मध्य। १० बाणवेधकों। ११ युद्धस्थल। १२ शंका, भय। १३ धन्य धन्य। १४ दुलहिन। १५ घायलों, कटे हुए। १६ दुष्ट। १७ काटछाँट। १८ काटछाँट। १९ प्रलयंकरी।

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २७ ॥

ज़फ़र[1] में क़ब्ज़ये[2] ख़ंजरमें हरदम धाक रहती है ।
ज़मीं दिलसे फ़िदाये नक़्श पाये पाक रहती है ॥
जबीने अर्शआलापर[3] क़दमकी ख़ाक रहती है ।
दिलेरी और शुजाअत बस्तये फ़ितराक रहती है ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २८ ॥

मियाने रज़्मगह हैं जौहरे तेग़ो दोदमकाली ।
मियाने रज़्मगह हैं क़ुल्ज़ुमें[4] जाहो हशम काली ॥
पये बेचारगां[5] हैं दाफ़ये[6] अन्दोहो ग़म काली ।
मुईनो[7] चारा साज़ो राफ़ओ जौरो सितम काली ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ २९ ॥

सदा बानावरीमें मुश्तहिर[8] है आनबान उनकी ।
है नाविक कहकशां[9] कौसे कुज़ह[10] अदना कमां उनकी ॥
सिवा[11] अन्दाज़ये वहो गुमांसे भी है शां उनकी ।
जबीनों[12] सरसे चौखट चूमता है आसमां उनकी ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ ३० ॥

सवारी शेर नरकी भगवतीको दिलसे प्यारी है ।
रविश[13] पर जिसके सदके तौसने[14] बादे बहारी है ॥
हर इक मजबूरकी मंज़ूर ख़ातिर पासदारी है ।
करम है हिल्म है पासेसख़ुन है बुर्दबारी है ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ ३१ ॥

जो हैं ख़ाक ऊफ़तादा उनपे चश्मे सरफ़राज़ी है ।
तबीअतमें तरहहुम इस्तआनत चारासाज़ी है ॥
सख़ा है जूद है मेहरो वफ़ा है पाकबाज़ी है ।
तहम्मुल है अता है हिल्म है आजिज़नेवाज़ी है ॥
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥ ३२ ॥

अज़ल[15] से है पसन्दे ख़ातिरे आतिर ख़ता पोशी ।
सदा मद्देनज़र है शेवये असियां[16] ख़तापोशी ॥
करे जो ज़िक्रे दुर्गा बारेग़मसे हो सुबुकदोशी[17] ।
हमेशा शाहिदे मतलबसे हासिल हो हमाग़ोशी ॥

१ विजय। २ मूठ। ३ अष्टम आकाशका मस्तक। ४ ऐश्वर्य-सिंधु। ५ दीनोंके वास्ते। ६ दुःखनाशक। ७ अत्याचारनाशक एवं दीनसहायक। ८ प्रसिद्ध। ९ आकाश गंगातीर है (बाण)। १० इन्द्रधनुष उनका लघु धनुष है। ११ उनका ऐश्वर्य विचार एवं ध्यानशक्तिसे परे। १२ माथा–मस्तक। १३ चाल। १४ घोड़ा। १५ आदि। १६ पाप। १७ छुटकारा।

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३३॥

जो है मशहूर आलमेलामकां वह खाना है उनका ।
ये शमये नैय्यरे आज़म भी इक परवाना है उनका ॥
ये महताबे फ़लक इक मशग़ला काशाना है उनका ।
अज़लसे पंजये खुरशीद रौशन शाना है उनका ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३४॥

हुदूदे फ़हमो दानिशसे जियादा शाने मादर है ।
अजलसे चर्खे हफ़्तुम कुर्सिये ऐवाने मादर है ॥
ज़मी पापोश गर्दू तावये फ़रमाने मादर है ।
हुज़ूमें देवता परँवर्दये दामाने मादर है ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३५॥

अज़ीज़े जानदिल मतबूआ खातिर नाम है उनका ।
हरइकपर चश्मे बख़शिश है ये फ़ैज़ेआम है उनका ॥
जिलाना मारना आराम देना काम है उनका ।
ज़माना सब मुतीओ बन्दये बेदाम है उनका ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३६॥

अगर हो चश्मे रहमत, ग़म खयालो ख्वाब हो जावे ।
हुबाबे आब शक्ले लूलुये शादाब हो जावे ॥
मिसाले फ़र्शे नैय्यर हल्कये-गरदाब हो जावे ।
हर इक ज़र्रा क़रीने मेहरे आलमताब हो जावे ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३७॥

इधर भी चश्मे रहमतखेज़का जल्द इक इशारा हो ।
खुलें बस दिलकी आँखें रूये वहदतका नज़ारा हो ॥
नज़रमें जाबुज़ीं हरदम जमाले आलम आरा हो ।
ये नूरे पाक मेरी आँखकी पुतलीका तारा हो ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३८॥

करे जो पाठ बहरे ग़मसे बेड़ा पार हो जावे ।
बसिद्क़े दिल पढ़े बेकार गर बाकार हो जावे ॥
ज़रो ज़ोरो ज़मीं हासिल हो क़िस्मत यार हो जावे ।
ये मिसरअ पढ़ते-पढ़ते मुनइमो ज़रदार हो जावे ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥३९॥

पढ़े जो शक्तिचालीसी रुखे मतलब नज़र आवे ।
फले फूले निहाले मुस्तमंदीमें समर आवे ॥
ये ख़्वाहिश 'शंकरदयाल' की है भक्ति उसको मिल जावे ।
बहम हो नक़्द फ़रहत लबपे यह मिसरअ जो जब लावे ॥

नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै ॥४०॥

Registered No. A. 1724.

# आरती

जगजननी जय ! जय !! ( माँ ! जगजननी जय ! जय !! )
भयहारिणि, भवतारिणि, भवभामिनि जय ! जय !! जग०
तू ही सत-चित-सुखमय शुद्ध ब्रह्मरूपा ।
सत्य सनातन सुन्दर पर-शिव सुर-भूपा ॥ १ ॥ जगजननी०
आदि अनादि अनामय अविचल अविनाशी ।
अमल अनन्त अगोचर अज आनँदराशी ॥ २ ॥ जग०
अविकारी, अघहारी, अकल, कलाधारी ।
कर्त्ता विधि, भर्त्ता हरि, हर सँहारकारी ॥ ३ ॥ जग०
तू विधिवधू, रमा, तू उमा, महामाया ।
मूलप्रकृति विद्या तू, तू जननी, जाया ॥ ४ ॥ जग०
राम, कृष्ण तू, सीता, व्रजरानी राधा ।
तू वाञ्छाकल्पद्रुम, हारिणि सब बाधा ॥ ५ ॥ जग०
दश विद्या, नव दुर्गा, नाना शस्त्रकरा ।
अष्टमातृका, योगिनि, नव नव रूप धरा ॥ ६ ॥ जग०
तू परधामनिवासिनि, महाविलासिनि तू ।
तु ही श्मशानविहारिणि, ताण्डव-लासिनि तू ॥ ७ ॥ जग०
सुर-मुनि-मोहिनि सौम्या तू शोभाऽऽधारा ।
विवसन विकट-सरूपा, प्रलयमयी धारा ॥ ८ ॥ जग०
तू ही स्नेह-सुधामयि, तू अति गरलमना ।
रत्नविभूषित तू ही, तू ही अस्थि-तना ॥ ९ ॥ जग०
मूलाधारनिवासिनी, इह-पर-सिद्धिप्रदे ।
कालातीता काली, कमला तू वरदे ॥ १० ॥ जग०
शक्ति शक्तिधर तू ही नित्य अभेदमयी ।
भेदप्रदर्शिनि वाणी विमले ! वेदत्रयी ॥ ११ ॥ जग०
हम अति दीन दुखी माँ ! विपत-जाल घेरे ।
हैं कपूत अति कपटी, पर बालक तेरे ॥ १२ ॥ जग०
निज स्वभाववश जननी ! दयादृष्टि कीजै ।
करुणा कर करुणामयि ! चरण-शरण दीजै ॥ १३ ॥ जग०

